श्रीरामः

# त्रिपथगा

[ वक-संहार, वन-वैभव, और सैरन्ध्री
नामक काव्यों का संग्रह ]

लेखक

श्रीमैथिलीशरण गुप्त

प्रकाशक

साहित्य-सदन,
चिरगाँव ( झाँसी )

प्रथमावृत्ति ] १९८४ [ मूल्य १।।।

श्रीगणेशायनमः

# वक-संहार

[ १ ]

सञ्चित किये रक्खे हुए,
शुक-वृन्द के चक्खे हुए,
कुछ फल कि जो थे दीन शबरी के दिये;
खाकर जिन्होंने प्रीति से,
शुभ मुक्ति दी भव-भीति से,
वे राम रक्षक हों धनुर्धारण किये ।

[ २ ]

आतिथ्य और अतिथि-कथा,
तेरी पुरानी वह प्रथा,
प्राचीन भारत, आज भी सुनवीन है ।
अब अतिथि भिक्षुक मात्र हैं,
अधिकांश अज्ञ अपात्र हैं;
भिक्षा बना व्यवसाय, तू भी दीन है ।

[ ३ ]

हे देश होकर भी गृही,
तू था न यों स्वार्थ-स्पृही ।
वह धर्म की ध्रुवता कहाँ तेरी बता ?
अब भूत चाहे भूत है,
पर वह बड़ा ही पूत है ।
इतिहास देता है हमें उसका पता ।

[ ४ ]

वह विप्र का परिवार था;
शुचि लिप्त घर का द्वार था;
पूजा प्रसूनाकीर्ण थी दृढ़ देहली ।
आगत अतिथियों के लिए,
शीतल पवन सुरभित किए,
मानों प्रथम ही थी पड़ी पुष्पाञ्जली ।

[ ५ ]

ऊपर लिखा ओङ्कार था,
फिर बँधा बन्दनवार था;
शोभित वहाँ पर शान्त सन्ध्यालोक था ।
भीतर अजिर चौकोर था;
दालान चारों ओर था;
सारांश एक गृहस्थ का वह ओक था ।

[ ६ ]

द्विज वर्य विघ्नों से रहित,
वेदी निकट, शिशु सुत सहित,
सानन्द सन्ध्योपासना था कर रहा ।
परितृप्त गृह-सुख-भोग से,
मन्त्र-स्वरों के योग से,
मानो भुवन की भावना था हर रहा ।

[ ७ ]

था पास ही तुलसीघरा,
जो वायु-शोधक था हरा;
सुमुखी सुता थी दीप उस पर धर रही ।
बस, ब्राह्मणी निश्चल खड़ी,
मुकुलित किये आँखें बड़ी,
कैसे कहें, किस भाव से थी भर रही ।

[ ८ ]

थी शान्ति पूरे तौर से,
ध्वनि सुन पड़ी तब पौर से,—
"गृहनाथ हैं ? मैं अतिथि हूँ, सुत साथ है ।"
झट ब्राह्मणी चौंकी, चली,
कह कर मधुर वचनावली,—
"आओ, अहा ! हम सब विशेष सनाथ है ।"

[ ९ ]

सचमुच सनाथ हुए सभी,
ऐसे मनुज देखे कभी !
कुन्ती सहित पाण्डव अतिथि थे वे नये ।
लाक्षाभवन के साथ ही,
आशा जला कुरुनाथ की,
इस एकचक्रा नगर में थे आगये ।

[ १० ]

सबने उचित स्वागत किया,
सुख से उन्हे आश्रय दिया;
मृग-चर्म-धारी ब्रह्मचारी पाण्डुसुत
थे शास्त्र अब भी सीखते,
माँ-युक्त थे यों दीखते,—
प्रत्यक्ष मानों पञ्च मख थे, पूर्ति युत !

[ ११ ]

रुचिकर वहाँ का वास था,
आदेश भी था व्यास का;
इससे वहीं रहने लगे वे प्रीति से ।
भिक्षान्न ले आते स्वयं,
माँ को खिला खाते स्वयं;
फिर द्विज निकट अभ्यास करते रीति से ।

[ १२ ]

द्विज और भी हर्षित हुआ,
उन पर समाकर्षित हुआ;
शास्त्राब्धि मन्थन अमृत-हित होने लगा।
विष-विघ्न भी जाता कहाँ,
वक रूप मे निकला वहाँ;
वह धैर्य विप्र-कुटुम्ब का खोने लगा।

[ १३ ]

जिसमे न हो सबका निधन,
प्रति दिन पुरी से एक जन,
उपहार था उस दैत्य को जाता दिया।
अब विप्र की बारी पड़ी,
कैसी कठिन थी वह घड़ी,
भय-शोक से फटने लगा सबका हिया।

[ १४ ]

माँ-बेटियाँ रोने लगीं,
अति कातरा होने लगीं ।
सुत-युक्त ज्ञानी द्विज सहज गम्भीर था ।
पर मृत्यु का संवाद था,
मुख पर विशेष विषाद था;
बस, एक के हित अन्य आज अधीर था ।

[ १५ ]

कुछ देर सन्नाटा रहा,
तब शान्ति से द्विज ने कहा,—
"सम्पूर्ण जीवन सौख्य मैं हूँ पा चुका ।
भागी हुआ भव-भाग का,
अब तृप्त हूँ, गृह-त्याग का
मेरे लिए उपयुक्त अवसर आ चुका ।

[ १६ ]

निश्चिन्त हो घर-बार से,
बन कर विरत, संसार से,
सम्बन्ध अपना आप ही मैं तोड़ता ।
फिर आत्म-चिन्तन-लीन हो,
दृढ़ योग-मुद्रासीन हो,
मै यह विनश्वर देह यों ही छोड़ता ।

[ १७ ]

अब काम यह भी आयगी,
निज को सफल कर जायगी ।
मै आज जाऊँगा स्वयं वक के निकट ।
तुम लोग शोक करो न यों;
मत हो अधीर डरो न यों;
जब प्राकृतिक है तब मरण कैसा विकट ?

[ १८ ]

संसार में देखो जहाँ,
सबके विरोधी गुण वहाँ,
जल का अनल ज्यों, त्यों अनल का शत्रु जल।
फिर मृत्यु का ही क्या कहीं,
कोई विरोधी गुण नहीं ?
मेरे मरण का शत्रु है जीवन अटल।"

[ १९ ]

तब ब्राह्मणी बोली—"रहो,
स्वामी न तुम ऐसा कहो।
जीती रहूँ मै और तुम जाकर मरो।
इससे अधिक परिताप की,
क्या बात होगी पाप की,
कह कर इसे मुझको न धर्मच्युत करो।

[ २० ]

उस मृत्यु के मुँह से कहीं,
कोई बचा सकता नहीं।
पति के लिए मरना स्त्रियों का धर्म है।
मै किन्तु यदि यह कर सकूँ,
तुमको बचा कर मर सकूँ,
तो कौन-सा इससे अधिक शुभ कर्म है।

[ २१ ]

यदि तुम नहीं तो फिर यहाँ,
मेरा ठिकाना ही कहाँ?
होकर अनाथा और अबला लोक मे—
मै रह सकूँगी किस तरह;
क्या जी सकूँगी इस तरह,
यह वत्स भी क्या बच सकेगा शोक मे?

[ २२ ]

निश्चिन्त, मर कर भी अभी,
तुम हो नहीं सकते कभी;
चिन्ता रहेगी हम अनाथों की सदा ।
पर कर नहीं सकता हरण
गृह-शान्ति यह मेरा मरण;
कारण कि होगी दूर कुल की आपदा ।

[ २३ ]

ज्यों ज्यों समय है जा रहा,
गुरु-भार सिर पर आ रहा,
सुत की सुशिक्षा का, सुता के व्याह का ।
कैसे करूँगा सिर पड़े
ये कार्य्य मैं दो दो बड़े ?
क्या यत्न होगा लोक में निर्वाह का ?

[ २४ ]

अबला जनों की एक दिन
है लाज रहनी भी कठिन,
जिनके लिए पर पुरुष-मय संसार है।
यदि वे अनाथा हों यहाँ,
तो फिर कुशल उनकी कहाँ ?
प्रत्येक पद पर विपद-पारावार है।

[ २५ ]

कुछ काम सङ्कट में सरे,
इस हेतु धन-रक्षा करें,
दारादि की रक्षा करे धन से सदा,
आचार यह अति शिष्ट है,
पर, आत्मरक्षा इष्ट है;
धन से तथा दारादि से भी सर्वदा।

[ २६ ]

मै सुत-सुता भी जन चुकी,
कुल-बर्धिनी हूँ बन चुकी।
मेरे बिना अब हानि क्या संसार की ?
इस हेतु जाने दो मुझे,
यह पुण्य पाने दो मुझे,—
जिससे कि रक्षा हो सके परिवार की।

[ २७ ]

मै एक तुम मे रत यथा,
तुम एक पत्नीव्रत तथा।
मै जानती हूँ, तुम कहो न कहो इसे।
पर तुम पुरुष हो, धीर हो,
ज्ञानी, गुणी, गम्भीर हो।
तुम सह सकोगे मै न सह सकती जिसे।

[ २८ ]

तब शील-सद्गुण-संयुता
कहने लगी यों द्विज-सुता,—
"हे तात ! हे माँ, तुम सुनो मेरी कही—
सूझी मुझे वह युक्ति है,
जिससे सहज ही मुक्ति है;
आनन्द-पूर्वक मैं बताती हूँ वही।

[ २९ ]

कल हो कि आज, कि हो कभी,
पर जानते हैं यह सभी,—
है दान की ही वस्तु कन्या लोक मे।
तो त्याग तुम मेरा करो,
आपत्ति यों अपनी हरो।
मै भी बनूँ कुल-कीर्त्ति-धन्या लोक मे।



२

[ ३० ]

चिन्तामयी मानों चिता
होती सुता है हे पिता;
आपत्ति-सी है जन्म लेती गेह में।
सम्पत्ति होने दो मुझे,
यह दुःख खोने दो मुझे;
मरने मुझे दो आज अपने स्नेह मे।

[ ३१ ]

यदि तुम नहीं तो माँ नहीं,
तुम हो जहाँ वे भी वहीं।
माँ के बिना बच्चा कहाँ बच पायगा ?
भाई गया तो क्या रहा,
सम्पूर्ण कुल का कुल बहा।
हा ! कौन किसको पिण्ड फिर पहुँचायगा ?

[ ३२ ]

पर मैं मरूँ तो ग्लानि क्या,
सब तो बचेंगे हानि क्या ?
इससे मुझे बलि आज होने दो न क्यों ?
लघु लाभ का क्यों लोभ हो,
गुरु हानि का जो क्षोभ हो ।
लघु हानि कर गुरु लाभ हो तो लो न क्यों ?

[ ३३ ]

मैं त्याग के ही अर्थ हूँ,
बच भी रहूँ तो व्यर्थ हूँ ।
फिर क्यों न मुझको आज ही तुम त्याग दो ?
यह और आगे की सभी
मिट जायँ चिन्ताएँ अभी ।
मैं माँगती हूँ, पुण्य का यह भाग दो ।

[ ३४ ]

सन्तान वह जो तार दे,
कुल-भार आप उतार दे।
उसको सभी हैं चाहते इस भाव से।
निज-धर्म धारूँ क्यों न मैं,
कुल को उबारूँ क्यों न मैं?
तुमभी तरो यह विपदनद इस नाव से।"

[ ३५ ]

द्विजवर्य फिर कहने लगा,
करुणाश्रु जल बहने लगा;—
"डालो न मुझको मोह करके मोह में।
यह कथन है समुचित तुम्हें;
है इष्ट मेरा हित तुम्हें;
पर लाभ क्या इस व्यर्थ के विद्रोह में?

[ ३६ ]

पाणिग्रहण जिसका किया,
सब भार जिसका है लिया,
कैसे उसे मै मृत्यु-मुख मे छोड़ दूँ ?
होमाग्नि सम्मुख विधिविहित,
जिसको किया निज में निहित,
सम्बन्ध उस सहधर्म्मिणी से तोड़ दूँ ?

[ ३७ ]

ब्राह्मणि, सुनो, रोओ न यों,
धीरज धरो, खोओ न यों,
निज हित इसीमे तुम भले ही मान लो।
जो आप वक की वलि बनो,
नव पुत्र-सा हित भी जनो।
पर धर्म मेरा क्या ? इसे भी जान लो।

[ ३८ ]

हा ! और यह कुलपालिका,
मेरी विनीता बालिका,
निज मुख वृथा ही आँसुओं से धो रही।
यह आँख मेरी दूसरी,
द्विज पाँख मेरी दूसरी,
मेरे लिए है आप ही हत हो रही।

[ ३९ ]

पर, पुत्रि, इसमे सार क्या ?
तेरा यहाँ अधिकार क्या ?
तू हर सकेगी दूसरे घर की व्यथा।
अधिकार पालन मात्र का–
मुझको कि लालन मात्र का,
सचमुच पराई वस्तु है तू सर्वथा।

[ ४० ]

जो है धरोहर मात्र ही,
लेगा जिसे सत्पात्र ही,
क्या दैत्य को दूँ मैं उसे उपहार में ?
तू ले रही निश्वास है,
पर, क्या तुझे विश्वास है,
मै पड़ सकूँगा इस अधम अविचार में ?

[ ४१ ]

जिसके लिए तू है बनी,
तेरा बनेगा जो धनी,
आज्ञा बिना उसकी तुझे भी स्वत्व क्या ?
जो तू स्वयं कुछ कर सके,
मेरे लिए भी मर सके,
हा ! शान्त हो, इस वन-रुदन में तत्त्व क्या ?

[ ४२ ]

अबला सदा ही रक्ष्य है,
नर-नीति का यह लक्ष्य है ।
कैसे न रक्खूँ फिर भला निज नीति में ?
ब्राह्मणि, तुझे क्या, भय वहाँ,
ध्रुव धर्म्म की है जय जहाँ;
पाता नहीं तेरे लिए कुछ भीति मैं ।

[ ४३ ]

माना कि अबला नारियाँ,
होतीं सहज सुकुमारियाँ;
पर, वे चला सकतीं नहीं संसार क्या ?
करुणा-मयी, ममता-मयी,
सेवा-मयी, क्षमता-मयी,
वे कर नहीं सकतीं यहाँ उपकार क्या ?

[ ४४ ]

बहु कर्म-कुशला, गुणवती,
तू है कला-शीला, सती,
निर्वाह का क्या सोच सालेगा तुझे ?
करके उचित परिचालना,
इस पुत्र को तू पालना;
होकर युवक यह आप पालेगा तुझे।"

[ ४५ ]

बैठी बहन के स्कन्ध पर,
रक्खे हुए निज वाम कर,
कुल-दीप-सा बालक खड़ा था स्थिर वहाँ।
पाकर समय उसने कहा,
थी तोतली वाणी अहा !
"मल्लूँ अलचु को मै अभी, वह है कहाँ ?"

[ ४६ ]

थी शोक की छाई घटा,
उसमे उठी विद्युच्छटा।
रोते हँसे, हँसते हुए रोये सभी।
तब ब्राह्मणी ने सिर धुना,
वह शब्द कुन्ती ने सुना।
वह वायु-गति से आप आ पहुँची तभी।

[ ४७ ]

"यह शोक कैसा है अरे!
तुम लोग क्यों आँसू भरे?
आपत्ति क्या तुम पर अचानक आ पड़ी।
क्या भय उपस्थित है कहो,
आत्मीय हूँ मैं भी अहो!
जो कर सकूँ, तैयार हूँ मैं हर घड़ी।"

[ ४८ ]

तब विप्र ने वक की कथा,
अपनी तथा सबकी व्यथा,
उसको सुनाई दुःख से, निर्वेद से ।
सारी अवस्था जान कर,
अति दुःख मन मे मान कर,
कहने लगी कुन्ती वचन यों खेद से;—

[ ४९ ]

"हा ! देश यह असहाय है,
मरता, न करता हाय है !
मुझसे कहो, राजा यहाँ का कौन है ?
कुछ यत्न वह करता नहीं,
कर्त्तव्य से डरता नहीं ?
मरती प्रजा है और रहता मौन है ।

[ ५० ]

यदि भीरु वह दुर्बलमना,
तो व्यर्थ क्यों राजा बना ?
कर दे रहे हो तुम उसे किस बात का ?
राजा प्रजा के अर्थ है,
यदि वह अपटु, असमर्थ है,
कारण वही है तो स्वयं उत्पात का ।

[ ५१ ]

सबके सदृश उस भूप की,
उस पाप के प्रतिरूप की,
बक के लिए बारी कभी पड़ती नहीं ?
जूझे कि निज पद त्याग दे;
सबके सदृश बलि भाग दे;
न्यायार्थ क्यों उससे प्रजा लड़ती नहीं ?

[ ५२ ]

राजा प्रजा का पात्र है,
वह लोक-प्रतिनिधि मात्र है।
यदि वह प्रजा-पालक नहीं तो त्याज्य है।
हम दूसरा राजा चुनें;
जो सब तरह अपनी सुनें;
कारण, प्रजा का ही असल में राज्य है।

[ ५३ ]

पर है यहाँ की जो प्रजा,
जो है बनी बलि की अजा;
वह भीरु है, फिर ठीक ही यह कष्ट है।
डालें नहीं तो यदि अभी,
भर धूल मुट्ठी भर सभी;
तो धूल में मिल जाय वक, सो स्पष्ट है।

[ ५४ ]

जो हो, कहो हे भूमिसुर,
तुम छोड़ कर यह पापपुर,
अन्यत्र ही न चले गये कुल-युक्त क्यों ?
पृथ्वी पृथुल है, पार क्या ?
ऐसा यहाँ था सार क्या ?
जाते कहीं, होते न तो वक-भुक्त यों।"

[ ५५ ]

द्विज ने कहा—( कुन्ती रुकी )
"जो बात निश्चित हो चुकी,
किस भाँति मै उससे भला मुँह मोड़ता ?
अच्छा बुरा जैसा सही,
वक-सङ्ग समझौता यही,
सबने किया है, किस तरह मैं तोड़ता ?

[ ५६ ]

सबको विपद् मे छोड़ कर,
किस धर्म-धन को जोड़ कर,
भद्र, यहाँ से भाग जाता हाय ! मै ?
सबकी दशा जो हो यहाँ,
मै भागता उससे कहाँ ?
निज हेतु क्या सब पर करूँ अन्याय मै ?

[ ५७ ]

जाकर रहे कोई कहीं,
यह देह रहने की नहीं;
आत्मा परन्तु कभी कहीं मरता नहीं ।
जो कर्म तत्प्रतिकूल है,
करना उसे फिर भूल है।
मै धर्म के प्रतिकूल कुछ करता नहीं ।

[ ५८ ]

मै भाग सकता था यथा,
सब भाग सकते थे तथा;
रहती व्यवस्था ही कहाँ से फिर यहाँ ?
इस मृत्यु में फिर भी नियम—
है, और सबके हेतु सम;
पर अव्यवस्थित त्राण पा सकते कहाँ ?

[ ५९ ]

राजा विवश है क्या करे,
यदि वह लड़े भी तो मरे।
बल है विपुल वक का, प्रजा लाचार है।
उद्योग-रत सब लोग हैं,
पर, क्या सहज शुभ-योग हैं ?
यों एक के सिर नित्य सबका भार है।

[ ६० ]

जन एक देता प्राण है,
होता सभी का त्राण है;
सबके लिए निज नाश करना भी भला।
फिर किस तरह मैं भागता,
निज जन्मभू को त्यागता?
दस भाइयों के साथ मरना भी भला।"

[ ६१ ]

"पर मरण क्या उसका भला,—
तुष-तुल्य जो धीरे जला?
उसकी अपेक्षा भभक जाना ठीक है।
है तेज तो उसमें तनिक,
चकचौंध होती है क्षणिक।
हा! एक ही सबकी तुम्हारी लीक है!



३

[ ६२ ]

द्विज देवता मै क्या कहूँ,
पर, मौन भी कैसे रहूँ ?
निज जन्मभू की भी दुहाई व्यर्थ है ।
क्या जन्मभू है हाय ! सो,
निज मृत्युभू बन जाय जो;
विस्तीर्ण वसुधा भर हमारे अर्थ है ।

[ ६३ ]

पर शक्ति हममे चाहिए,
अनुरक्ति हममे चाहिए;
निर्बल जनों का विश्व में कोई नहीं ।"
कुन्ती सिहर कर चुप हुई,
( घहरी घटा फिर घुप हुई )
भर नेत्र आये किन्तु वह रोई नहीं ।

[ ६४ ]

धर धैर्य फिर कहने लगी,
वाणी परम प्रियता-पगी;—
"कुछ हो, सभी निश्चिन्त तुम बक से रहो।
बस है तुम्हारे एक सुत,
पर, पाँच हैं मेरे अयुत;
दूँगी तुम्हे मै एक उनमे से अहो!"

[ ६५ ]

इस बार दो आँसू चुए,
सब लोग विस्मित-से हुए;
द्विज ने कहा—"यह क्या अरे! यह क्या शुभे!
तुम अतिथि, मुझको मान्य हो,
तेजोनिधान, वदान्य हो;
माना तुम्हे, कण्टक हमारे है चुभे।

[ ६६ ]

पर धर्म क्या मेरा यही,
सह क्या इसे लेगी मही ?
आश्रय दिया था क्या तुम्हे बलि के लिए ?
मुझको, न तुमको भी सुनो,
यह उचित है, समझो गुनो।
सम्भव नहीं यह कृति स्वयं कलि के लिए।"

[ ६७ ]

"हे विप्र"—कुन्ती ने कहा,
"यह भूमि है सर्वसहा।
कलि और कृत युग हैं यहाँ देखो जभी।
मिल कर सदैव बुरा-भला,
संसार जाता है चला।
होते बुरे न भले सभी जन हैं कभी।

[ ६८ ]

निज धर्म तुम हो जानते;
हमको बहुत कुछ मानते;
निज धर्म मै भी जानती हूँ फिर कहो,
जिसने हमें आश्रय दिया,
सन्तुष्ट सब विध है किया,
उपकार उसका आज क्या हमसे न हो ?"

[ ६९ ]

"उपकार"-द्विज बोला वहीं-
"क्या प्राण देकर भी—नहीं,
जो प्राण से भी प्रिय अधिक है सृष्टि मे,
वह पुत्र बलि देकर हरे !
क्या कह रही हो तुम अरे !
यह तेज कैसा है तुम्हारी दृष्टि में !

[ ७० ]

देवी, कहो तुम कौन हो;
क्यों मूर्ति बन कर मौन हो ?
दृढ़ता नहीं देखी कहीं ऐसी कभी ।
अच्छा रहो, यह तो सुनो,
तुम कौन सुत दोगी ? चुनो;
दोगी तथा कैसे सुनूँ यह तो अभी ?"

[ ७१ ]

"हे विप्रवर, पूछो न यह ।"
कुन्ती सकी आगे न कह ।
द्विज-पुत्र घुटनों मे लिपट कर था खड़ा ।
उसको उठाकर गोद मे,
मुँह चूम करुणाऽमोद में,
बोली कि—"मेरे वत्स, तू बन जा बड़ा ।"

[ ७२ ]

माँ-बेटियाँ अब रो उठीं,
आकुल अधीरा हो उठीं;
कहने लगी सविषाद विप्र कुटुम्बिनी,–
"यह शिशु तुम्हारा ही रहे,
शत वार तुमको माँ कहे।
हो रक्षिका इसकी तुम्हीं, मुख-चुम्बिनी।

[ ७३ ]

द्विजबालिका फिर कह उठी,
घृत-पुत्तली गल, बह उठी,—
"पर-हेतु आयें, तुम विपद मे क्यों पड़ो ?"
"बेटी, बड़ा सुख है यही।"
यह बात कुन्ती ने कही—
"तुम भी सदा पर-संकटों से यों लड़ो।

[ ७४ ]

भोजन बनाओ, अब उठो,
निज कार्य साधो, सब उठो;
तुमको अभय-दायक वचन मैंने दिये।
मेरे लिए चिन्ता तजो,
भगवान को निर्भय भजो;
प्रभु जो करेगा सब भले के ही लिए।"

[ ७५ ]

पाकर अभय का दान भी,
उसको अयाचित मान भी,
द्विज धर्म-भीरु न पा सका सन्तोष कुछ।
जिसमें पराई हानि है,
उस लाभ में भी ग्लानि है;
भरता नहीं है स्वार्थ से शुभ-कोष कुछ।

[ ७६ ]

उसने कहा—"हे त्यागिनी,
हे सर्वथा शुभ भागिनी,
उपकार भी सहनीय होना चाहिए।
मै आज इससे दब रहा,
फिर जाय यह क्यों कर सहा,
हाँ, भार भी वहनीय होना चाहिए।

[ ७७ ]

सब सुत तुम्हारे धन्य हैं;
गुण-रूप-शील अनन्य हैं;
बल-वीर्य, विद्या-बुद्धि से वे हैं भरे।
वे पाँच पंच बने रहे;
क्यों व्यर्थ यह बाधा सहे;
उनको बहुत-से कार्य करने हैं हरे!"

[ ७८ ]

"तो एक यह भी कार्य है,
यह भी उन्हे अनिवार्य है,
आशीष दो कर लें इसे भी सिद्ध वे।
या तो असुर को मार कर,
हों धन्य पुर-उपकार कर;
या कीर्त्ति लें कर सूर्य-मण्डल विद्ध वे!

[ ७९ ]

यह कौन ऐसा भार है,
जिसका विशेष विचार है?
यह है हमारी अल्पमात्र कृतज्ञता।
कैसे न फिर यह व्यक्त हो,
तुम विप्रवर, न विरक्त हो;
कर जायँ क्या हम जानकर भी अज्ञता?"

[ ८० ]

यों प्रश्न-पूर्वक निज कथा
निःशेष कर मानों वृथा,
कुन्ती बिना उत्तर लिए निर्गत हुई।
ठहरी न वह, न ठहर सकी,
अति कार्य कर मानों थकी;
बाहर अटल थी किन्तु भीतर हत हुई।

[ ८१ ]

आ शीघ्र अपने स्थान पर,
सिर रख स्वभुज उपधान पर,
वह लेट कर कहने लगी यों आप ही—
"हे प्राण, तुम पाषाण हो,
अब आप अपने शाण हो,
हा! दैव मेरे अर्थ है सन्ताप ही।

[ ८२ ]

केवल कहा ही है अभी,
अविशिष्ट है करना सभी,
पर मन, अभी से तू विकल होने लगा ।
ऐसे चलेगा काम क्या,
तेरा रहेगा नाम क्या ?
आरम्भ मे ही हाय ! तू रोने लगा ।

[ ८३ ]

स्वामी गये शिशु छोड़ कर,
राजत्व उनका जोड़ कर,
वह भी गया, अब हाय ! क्या सुत भी चले ?
प्रभु, क्यों मुझे इतना दिया,
जो फिर सभी लौटा लिया;
छल कर मुझे क्यों आप अपने से छले ?

[ ८४ ]

जिनके यहाँ दो दिन रही,
उपकार जिनका है यही,
मरने न जाने दे रही हूँ मै उन्हे।
फिर वक-निकट चिरभक्ति-मय,
जाने मुझे देंगे तनय—
जो गर्भ से ही से रही हूँ मैं उन्हे ?

[ ८५ ]

भगवान, मै ही किस तरह,
जाने उन्हे दूँ इस तरह;
क्या मारने को ही उन्हे मैंने जना ?
प्रभुवर, परीक्षा लो न यों;
तुम वज्र-निर्दय हो न यों;
अबला सदा दयनीय हूँ मै मृदुमना ।

[ ८६ ]

तुम किन्तु निश्चय कर यही,
यदि हो रहे हो आग्रही,
स्वीकार है तो मै जियूँ चाहे मरूँ ।
ले लो प्रभो सब जो दिया,
मैंने हृदय दृढ़ कर लिया;
पर यह बता दो क्या करूँ—मै क्या करूँ ?"

[ ८७ ]

कर्त्तव्य कुन्ती कर चुकी,
वह विप्र-विपदा हर चुकी;
वात्सल्य-वश अब हो उठी विचलित वही ।
जो थी शिला-सी निश्चला,
अब रुँध गया उसका गला;
वह देर तक जल-मग्न-सी लेटी रही ।

[ ८८ ]

वह लीन थी भगवन्त में,
हलका हुआ जी अन्त में;
हाँ, बढ़ गई अत्यन्त ही गम्भीरता ।
जब वीर पुत्रों से मिली;
तब फिर तनिक काँपी-हिली ।
पर, अन्य क्षण मानो प्रकट थी धीरता !

[ ८९ ]

जो था हुआ सब कह गई,
सुत-समिति विस्मित रह गई ।
बोले युधिष्ठिर तब कि "माँ, यह क्या किया ?
पर-हेतु मरने के लिए,
निज सुत, बिना अकधक किये,
किस भाँति भेजेगा तुम्हारा यह हिया ?

[ ९० ]

मुझको समझ पड़ता नहीं।"
माँ ने दिया उत्तर वहीं,—
"यह हृदय ऐसा ही बना है क्या कहूँ ?
ऐसा जटिल, पूछूँ किसे,
विधि ने बनाया क्यों इसे;
अबला रहूँ मैं और हा ! सब कुछ सहूँ !

[ ९१ ]

यह दैव का अन्याय है;
पर वत्स, कौन उपाय है ?
पूछो न तुम इस हृदय की कुछ भी दशा
रण मे मरण तक के लिए,
पति-पुत्र को आगे किये,
देती विदा हैं गर्व कर हम कर्कशा।

[ ९२ ]

फिर भी हृदय फटता नहीं,
( उलटा प्रमद अटता नहीं। )
पर, दूसरे के दुःख मे मेरा हिया
करुणार्द्र होता है स्वयं,
शिशु-तुल्य रोता है स्वयं;
अभ्यास ने इसको यही शिक्षण दिया।"

[ ९३ ]

सब पाण्डु-सुत गद्गद हुए,
आनन्द से उन्मद हुए,—
"'समुचित हमारी जन्मदा को है यही।
हमने परीक्षा ली वृथा।"
हँस कर पुनः बोली पृथा—
"बेटा, परीक्षा तो नियति ही ले रही!"

[ ९४ ]

फिर हो गई गम्भीर वह,
जिसमे कि हो न अधीर वह;
माना न किन्तु तथापि माँ का अश्रुजल ।
दो बूँद बह कर ही रहा,
सहदेव ने तब यों कहा,—
"बलि दो मुझे माँ, जन्म मेरा हो सुफल ।"

[ ९५ ]

"पुनरपि परीक्षा, हाय रे !
कैसे सहा यह जाय रे !"
उसने कहा—"बेटा, तुम्हे बलि दूँ ? रहो;
दो पुत्र माद्री ने जने,
दो ही रहे मेरे बने ।
बस, इस विषय मे अब न तुम कुछ भी कहो ।"

[ १६ ]

तब वीर अर्जुन ने कहा,—
"माँ, तुम मुझे भेजो, अहा !
सब जानते है 'पार्थ' मेरा नाम है।"
पर भीम ने रोका उन्हे,
सप्रेम अवलोका उन्हें;—
"ठहरो तनिक तुम, भीम का यह काम है।

[ १७ ]

लघु तुम, तथा गुरु आर्य हैं,
क्या ये तुम्हारे कार्य है ?
माँ, ठीक है बस, किन्तु तुम क्यों रो उठीं ?
समझा, समझ मे आ गया,
कर्त्तव्य कृतिपन पा गया,
वात्सल्य-वश अब हाय ! विचलित हो उठी।

[ ९८ ]

पर माँ, न तुम कुछ भय करो,
निज भीम का जय जय करो;
इन बाहुओं मे बल नहीं निस्सीम क्या ?
इन युग्म के रहते हुए,
वक-मुष्टियाँ सहते हुए,
पशु-तुल्य मरने को हुआ है भीम क्या ?

[ ९९ ]

वक से बहुत जन है मरे,
उसने लिए बहु ओसरे;
बारी उसी की जान लो, अब आगई।
बलवान कम न हिडिम्ब था,
यम का पृथुल प्रतिबिम्ब था:
पर, शत्रुता मेरी उसे भी खा गई।

[ १०० ]

सबको यहाँ अब हर्ष हो,
मेरा नया उत्कर्ष हो;
समझो इसे हे अम्ब, तुम शुभ योग ही।
निष्फल निरख कर निज गदा,
कहता यहाँ मैं था सदा,—
'क्या भाग्य मे है हाय ! भिक्षा-भोग ही ?'

[ १०१ ]

खुजली मिटेगी कल जरा,
हो जायगा फिर बल हरा,
दुर्दान्त पापी दैत्य मारा जायगा।
पक्वान्न जो वक के लिए,
बलि-संग जाते हैं दिये;
माँ स्वादु उनका भी मुझे ही आयगा !"

[ १०२ ]

हँसती तथा रोती हुई,
सुध-बुध सभी खोती हुई,
कहने लगी कुन्ती कि—"सब जीते रहो,
मेरी तुम्हीं से आस है,
मन मे बड़ा विश्वास है;
तुम नित नये यश का अमृत पीते रहो।

[ १०३ ]

सब शत्रुओं को मार कर,
पितृ राज्य का उद्धार कर,
भोगो सभी सुख-भोग मिलकर सर्वदा।
गुण-गण तुम्हारे गेय हों,
अनुपम चरित चिर ध्येय हों;—
दृष्टान्त हो सम्पद्-विपद मे तुम सदा!"

[ १०४ ]

प्रेमाश्रुओं की सृष्टि से,
दर्शन न पाकर दृष्टि से,
पाँचो सुतों को युग करों से घेर कर,
कुन्ती परम प्रमुदित हुई,
मानों उषा समुदित हुई,
सरसीरुहों पर निज कनक-कर फेर कर।

[ १०५ ]

इसके अनन्तर किस तरह,
( हरि मत्त करि को जिस तरह )
बक-वध वृकोदर ने किया पर दिन वहाँ,—
लिखते नहीं अब हम इसे,
पढ़ना यही प्रिय हो जिसे,
कृपया क्षमा कर दे हमे वह जन यहाँ।

श्रीगणेशायनमः

# वन-वैभव

## पूर्वार्द्ध

[ १ ]

अतुल वह अपना हेमागार,
जला कर कर देने को क्षार,
जानकी रूपी आग अपार,
चुराने का करके कुविचार,
चला जो रावण निपट निषिद्ध,
मङ्गलाचरण करे वह सिद्ध !

[ २ ]

"तुम्हारे भाई बेचारे,
जुए मे जो सब कुछ हारे;
विपिन मे दीन भाव धारे,
भटकते है मारे मारे।
न जानें कैसे हैं वे लोग,
यहाँ हम करते हैं सुख-भोग!

[ ३ ]

ख़बर लें उनकी, चलो ज़रा,
कि वन मे होगा हृदय हरा।
वहाँ है निर्मल नीर भरा,
और मृगया के योग्य धरा।"
शकुनि की सुन यों गूढ़ गिरा,
हँसा दुर्योधन हठी निरा।

[ ४ ]

"ख़बर की तुमने ख़ूब कही,
उचित है मामा, हमे यही ।
पिता की आज्ञा किन्तु रही,
वहाँ मृगया ही मुख्य सही !"
कर्ण ने कहा—"धन्य लक्षी,
एक ढेले मे दो पक्षी !"

[ ५ ]

विकट यह तीन तिकट मिल के,
हँसा फिर खिल खिल कर खिल के ।
हौसले ले ले कर दिल के,
ताड़ कर करके तिल तिल के,
सफल करने अभिलाष नया,
अन्ध नृप-निकट तुरन्त गया ।

[ ६ ]

कहा दुर्योधन ने—"हे तात,
लगी है कुछ सिंहों की घात।
विपिन में है उनका उत्पात,
जहाँ है अपना पशु-संघात।
करेंगे हम मृगया वन मे,
घोष यात्रा की है मन मे।"

[ ७ ]

सुना भूपति ने "हूँ" करके,
"ठीक है" कहा आह भर के।
"हेतु हैं किंतु वहाँ डर के,
विचारो तुम्हीं ध्यान धर के।
वहीं पाण्डव भी रहते हैं,
दुःख मन ही मन सहते हैं।

[ ८ ]

देख कर तुमको सम्मुख हाय !
क्रोध उनका न कहीं जग जाय।
रहेगा तो फिर कौन उपाय ?
न समझो तुम उनको असहाय।
शक्ति उनकी है सबको ज्ञात,
सुरों मे भी है यश विख्यात।"

[ ९ ]

शकुनि ने कहा—"व्यर्थ यह सोच,
प्रबल हों वे या पूरे पोच,
कहूँगा यह मै निस्सङ्कोच,
नहीं है उनके मन मे मोच।
न हो जब तक अज्ञात निवास,
करेंगे वे न विरोधाभास।"

[ १० ]

भूप को देकर यों सन्तोष,
साथ लेकर बहु जन, धन-कोष,
दैव का लिये अलक्षित रोष,
घोष-यात्रा का करके घोष,
जले पर नमक छिड़कने हाय !
चला वह कुरुकुल का समुदाय।

[ ११ ]

धरा को धसका कर मातङ्ग
बढ़े दिखला कर निज गति-रङ्ग।
उड़ा कर उसकी धूल तुरङ्ग,
चले ज्यों चपल अपाङ्ग सभङ्ग।
भूमि पर सङ्कट-सा आया,
उसे ऊँटों ने उकसाया !

[ १२ ]

मुदित थे सब यात्री मन में,
समाती स्फूर्ति न थी तन मे,
नया जीवन था जन जन मे,
कि होगा अब विहार वन में।
जहाँ जिस रात पड़ाव पड़ा,
हुआ कौतुक-सा वहाँ खड़ा।

[ १३ ]

शान्त वन भी तब नगर बना,
वहाँ जब शिविर-समूह तना।
उठा कोलाहल घोर घना,
हुए सब खग-मृग भीत-मना।
जिधर पाण्डव थे, वे भागे,—
ख़बर-सी देने को आगे!

[ १४ ]

आज पाण्डव वन-वासी हैं,
पास वे दास न दासी हैं।
न भोगी है, न विलासी हैं,
उदासी हैं, सन्यासी हैं।
कहाँ वे विभव विलीन हुए ?
देशपति जो थे, दीन हुए !

[ १५ ]

द्रुमो की छाया है गम्भीर,
बने हैं सुन्दर पर्ण-कुटीर।
निकट ही लहराता है नीर,
शान्त रहते हैं पाँचों वीर।
धर्म्म-धन की ही तृष्णा है,
साथ कल्याणी कृष्णा है।

[ १६ ]

हाय ! वह कृष्णा कल्याणी,
शेष है बस जिसमे वाणी,
कि जो थी कभी महारानी,
स्वयं अब भरती है पानी !
किन्तु है मन मे मान वही,
आन हो कि न हो, बान वही।

[ १७ ]

सदा पति-सेवा करती है,
अतिथियों का श्रम हरती है।
भव्य भावों को भरती है,
धर्म्म अपना आचरती है।
किन्तु होकर क्षत्रियभार्य्या,
दुःख भूले क्या वह आर्य्या ?

[ १८ ]

शत्रु-कृत उसको वह अपमान
सालता है विष-विशिख-समान।
जहाँ आता है उसका ध्यान,
नहीं रहता फिर कुछ भी ज्ञान।
उष्ण होते हैं अरुण कपोल,
कण्ठ से नहीं निकलते बोल!

[ १९ ]

बैठती है वह जब चुपचाप,
अचानक चढ़ते है भ्रू-चाप।
ओंठ करते है मौनालाप,
उमड़ते हैं फिर आँसू आप।
और वह उठती है तत्काल
पकड़ कर अपने बिथुरे बाल!

[ २० ]

बाल वे मन्त्रों से अभिषिक्त,
हुए जो राजसूय में सिक्त।
हो चुके हैं रत्नों से रिक्त,
और दुःशासन-कृत अविविक्त।
परिष्कृत कैसे हों तब तक—
शत्रु जन जीवित हैं जब तक?

[ २१ ]

सती हँसती भी रोती है,
धैर्य्य धीरों के खोती है।
भींगती और भिगोती है,
बीज बदले के बोती है।
विषम वैरांकुर पतियों के,
न सींचे क्यों दृग सतियों के?

[ २२ ]

शत्रु-कृति पतियों से कहती
द्रौपदी सब कुछ है सहती।
पाण्डु-कुल-वृक्षों मे बहती
पवन-सी अस्थिर है रहती।
पवन वह कि जो जिलाता है
और झोंके भी लाती है!

[ २३ ]

वहाँ जो खग-मृग चरते है,
प्यार उस पर वे करते है।
किन्तु मन ही मन डरते हैं,
पगों मे ही सिर धरते है।
प्यार के बदले मे निर्दिष्ट
दया ही है उन सबको इष्ट।

[ २४ ]

वीर पाण्डव भी भ्रान्त न थे,
विपिन मे बैठे श्रान्त न थे।
किन्तु केवल विक्रान्त न थे,
धीर भी थे कि अशान्त न थे।
समय की उन्हे प्रतीक्षा थी,
धर्म्म की जैसी दीक्षा थी।

[ २५ ]

पार्थ ने तप कर मन भाया,
विजय-वर शङ्कर से पाया।
शूर वह सुरपुर हो आया,—
वहाँ से दिव्यायुध लाया।
यत्न यों उनके जारी हैं,
विरत कब वे व्रतधारी हैं ?

[ २६ ]

वहाँ बहु ऋषि-मुनि आते हैं,
विविध व्याख्यान सुनाते हैं।
शान्ति उनसे सब पाते हैं,
कुदिन यों कटते जाते है।
पुरोहित है उनके जो धौम्य
कराते है सुयज्ञ वे सौम्य।

[ २७ ]

दिखा कर अपना वैभव-वेश,
जलाने को उनका हृद्देश,
सुयोधन ने तज लज्जा-लेश,
किया वन मे जिस समय प्रवेश,
युधिष्ठिर शान्त, सुसंयत थे,
रुचिर राजर्षि यज्ञ-रत थे।

[ २८ ]

देख कर कौरव-दल, भयभीत
भगे जो मृग-विहङ्ग कलगीत,
जान निज शरण उन्हे सुविनीत
हुए चिन्तित वे परम पुनीत ।
तभी आये कुछ वनचारी,
उन्होने कथा कही सारी ।

[ २९ ]

युधिष्ठिर ने ली लम्बी साँस,
भीम के रोम हुए कुश-कास ।
गड़ी अर्जुन को मानो गाँस,
नकुल के नख मे थी क्या फाँस ?
सभ्र सहदेव हुए निरुपाय,
हँसी या रोई कृष्णा हाय !

[ ३२ ]

"उचित आतिथ्य करूँगा मैं,
हीनता सभी हरूँगा मैं।
काल से भी न डरूँगा मैं,
कि मारूँगा कि मरूँगा मैं।
गिरा कर सु-गुरु गदा की गाज
चुका लूँगा सब बदला आज।

[ ३३ ]

द्रौपदी, मत हो यों बेहाल,
भीम जीवित है अरि-कुल-काल।
स्वकर कर शत्रु-रुधिर से लाल
वही बाँधेगा तेरे बाल।
स्वयं हरि ने हो कर अनुकूल,
दिया है तुझे अनन्त दुकूल।

[ ३४ ]

हमारा विभव हमीं को आज
दिखाने आया शत्रु-समाज !
नहीं आती नीचों को लाज,
देख लूँगा मै सारे साज ।
हँसे वे, मै मुहँ तोडूँगा,
न जीता उनको छोड़ूँगा ।"

[ ३५ ]

भीम थे या था क्रोध कठोर ?
गिरा थी उनका या घन-घोर ?
पार्थ ने धर धन्वा की डोर,
दृष्टि की धर्म्मराज की ओर,
कि मिल जावे उनका आदेश,
और मिट जावें मन के क्लेश ।

[ ३६ ]

फेर कर तब धीरज के साथ
भाइयों की पीठों पर हाथ,
विश्व-विश्रुत गुण-गौरव-गाथ,
बोलने लगे पाण्डु-कुल-नाथ—
"शान्त हो भाई, कृष्णे, शान्त;
न आतुर हो तुम यों एकान्त।

[ ३७ ]

हुआ जो सारा विभव विनष्ट,
हुए जो हम सब राज्य-भ्रष्ट,
भोगने पड़े हमें जो कष्ट,
दोष यह है मेरा ही स्पष्ट।
किन्तु ज्यों तुमने इसे सहा,
सुनो त्यों मेरा आज कहा।

[ ३८ ]

पिता के हम प्रिय छोटे थे,
मरे जब वे, हम छोटे थे।
रुदन कर भूपर लोटे थे,
हमारे दिन जो खोटे थे।
उठाया था हमको किसने ?
उसे है सौ प्रणाम जिसने।

[ ३९ ]

वही पालक बालकपन के,
पिता है इस दुर्योधन के।
वही रक्षक है जीवन के,
बड़े चाचा पाँचों जन के।
पूर्ण करके त्रुटियाँ सारी,
बनी माद्री माँ गान्धारी।

[ ४० ]

उन्होंने हमे सँभाला था,
पिता-माता ज्यों पाला था।
प्यार सौ पुत्रों वाला था,
तदपि हमको दे डाला था !
उन्हीं का होने से सुत मात्र—
क्षमा का है दुर्योधन पात्र।

[ ४१ ]

सोच कर उनके वे उपकार
क्षम्य हैं उसके दुर्व्यवहार।
कहूँगा मै भी किन्तु पुकार,-
न छोड़ेंगे हम निज अधिकार।
उचित समझेंगे हम जब जो
करेंगे उनके हित सब सो।

[ ४२ ]

नहीं स्वत्वों का जिसको ध्यान
फेरता है वह विभु का दान ।
और करता है निज अपमान,
किन्तु हम हैं क्षत्रिय-सन्तान ।
करेंगे चाहे जितना त्याग,
न छोड़ेंगे भय से निज भाग ।

[ ४३ ]

अबल भी हो तो क्या परवाह ?
करेंगे हम स्वधर्म्म-निर्वाह ।
मरे भी, पर न करेंगे आह;
स्वर्ग की खुली पड़ी है राह ।
हमारा नहीं, प्रजा का राज्य;
किन्तु वह नहीं धर्म्मतः त्याज्य ।

[ ४४ ]

करें तो करलें वे उपहास,
पूर्ण हो ले अज्ञात निवास ।
जायँगे तब हम उनके पास,
और फिर माँगेगे निज न्यास,
उसे यदि देंगे वे हित मान
क्षमा पावेंगे बन्धु-समान ।

[ ४५ ]

किन्तु यदि वे हठ ठानेंगे,
न्याय की बात न मानेंगे,
याद रक्खें, तो जानेंगे,
हमें मर कर पहचानेंगे ।
राज्य के नहीं, धर्म्म के अर्थ
उठेंगे तब ये शस्त्र समर्थ ।

[ ४६ ]

शान्त हो भाई, कृष्णे, शान्त;
न आतुर हो तुम यों एकान्त।
अभागा दुर्योधन है भ्रान्त,
न हो निज सहनशीलता श्रान्त।
तुम्हे है क्रोध, मुझे है खेद,
नहीं है उसे हिताहित-भेद

[ ४७ ]

दयामय, उसे बुद्धि-वर दो;
भाइयो, तुम भी यह कर दो—
और उसको कुछ अवसर दो,
धैर्य्य अपना न यहीं धर दो।
क्षमा करके हरि ने सौ दोष,
किया था चेदीश्वर पर रोष।

[ ४८ ]

नहीं हो सकते है हरि हम,
स्वयं प्रभु है वे पुरुषोत्तम ।
किन्तु अनुकृति ही है क्या कम ?
करेगी वही हमे सक्षम ।
इसीसे होते है अवतार,
कि उनसे शिक्षा ले संसार ।"

[ ४९ ]

कहा तब अर्जुन ने—"हे आर्य्य,
आपका शासन शिरसा धार्य्य ।
हमारा क्रोध रहे अनिवार्य्य—
सफल हो किन्तु आपके कार्य्य ।
तदपि क्या दुर्योधन का चित्त
फिरेगा अब भी शान्ति-निमित्त ?

[ ५० ]

भले ही कुछ भी हो परिणाम,
फलाफल से है हमे न काम ।
करेंगे हम स्वकर्म्म निष्काम,
विफल भी देंगे वे विश्राम ।
और भी शान्त रहे ये बाण,
हमारे है बस आप प्रमाण

[ ५१ ]

शान्त हो आर्य्य भीम, इस वार !"
भीम तब बोले मन को मार—
"आर्य्य का है जब यही विचार
वहन करना ही होगा भार ।
सहा सब इनके कहने से,
हटेंगे अब क्या सहने से ?

[ ५२ ]

आर्य्य के पीछे बहु अपमान—
सहे हमने सम्मान-समान।
आज भी वही हमारा ध्यान,
किन्तु यह जीवन है बेजान।
करूँ तो जाकर मैं अब लोप
हिंस्र जीवों पर ही यह कोप!"

[ ५३ ]

भीम यों कह कर वचन यथार्थ,
गये आवेग-सदृश मृगयार्थ।
समझ निष्फल-सा निज पुरुषार्थ,
हुए निश्चल भी चञ्चल पार्थ।
युधिष्ठिर देकर पुनः प्रबोध,
मेटने लगे सभी का क्रोध।

## उत्तरार्द्ध

[ १ ]

इधर कौरव-दल गौरव धार,
विपिन मे करने लगा विहार।
गूँजने लगी गान-गुञ्जार,
नूपुरों की नव-नव झङ्कार।
कहीं कुञ्जों मे क्रीड़ा, भेट,
कहीं जल-केलि, कहीं आखेट

[ २ ]

उसी वन मे था एक तड़ाग,
जहाँ उड़ता था पद्म-पराग ।
वहाँ का हरा-भरा भू-भाग,
आप उपजाता था अनुराग ।
चौखटे मे ज्यों हरे जड़ा,
धरा पर हो सुर-मुकुर पड़ा !

[ ३ ]

चाँदनी छिटकी थी उस रात,
विचरता था वासन्तिक वात ।
सो रहे थे यद्यपि जलजात,
अयुत शशि थे सर मे प्रतिभात ।
सरस सर की निहार शोभा,
सुरों का मानस भी लोभा ।

[ ४ ]

अप्सराओं को लेकर सङ्ग,
नैश निस्तब्ध भाव कर भङ्ग,
बहाता हुआ राग-रस-रङ्ग,
चित्ररथ भरे अपूर्व उमङ्ग,
चन्द्र-तारों को दे व्रीड़ा,
वहाँ करता था जल-क्रीड़ा ।

[ ५ ]

अचानक इसी समय अनिवार
विपिन मे करता हुआ विहार,
झूमता हुआ कुञ्जराकार,
साथ में लिये प्रणय-परिवार,
स्वयं भी जल-विहार के हेतु,
वहाँ पर आ पहुँचा कुल-केतु ।

[ ६ ]

उसे गन्धर्वों ने टोका,
तर्जनी दिखलाई, रोका;
ज़रा-सा खाकर तब झोका,
क्रोध से उसने अवलोका।
उठी जो उसकी भृकुटि कराल,
खिँचीं सौ तलवारें तत्काल !

[ ७ ]

हुआ गन्धर्वों पर आघात,
चित्ररथ तक पहुँची यह बात—
कि 'कोई उद्धत मानव-जात
मचाता है आकर उत्पात।'
सिन्धु से उच्चैःश्रवा-समान,
हुआ सरनिर्गत वह बलवान

[ ८ ]

क्षोभ से जलने लगा शरीर,
बिना पोंछे ही सूखा नीर !
बदल कर वस्त्र शीघ्र वह वीर,
उठा कर धनुष, चढ़ा कर तीर—
जिधर होता था रण का शोर,
चला शार्दूल-सदृश उस ओर ।

[ ९ ]

अप्सराएँ पुष्करिणी-सी,
देख भय-बाधा करिणी-सी,
विकल हो हहरी हरिणी-सी,
काँपती थीं सब तरिणी-सी ।
हाथ से देकर उन्हें प्रबोध,
चित्ररथ चला गया सक्रोध ।

[ १० ]

पहुँच दुर्योधन-सम्मुख शूर,
घोर नेत्रों से उसको घूर,
कूकता हो ज्यों कुपित मयूर
वचन बोला सुस्वर से क्रूर—
"कौन है तू, ओ उद्धत, धृष्ट,
यहाँ जो आया मरणाकृष्ट ?"

[ ११ ]

सुयोधन भी बोला सक्रोध—
"ज्ञात क्या तुझको नहीं अबोध,
कि करके जिसका मार्गनिरोध
किया है तुमने आत्म-विरोध।
वही इस पृथ्वी का स्वामी
सुयोधन नृप हूँ मैं नामी ?"

[ १२ ]

"अरे, तू ही दुर्योधन है,
दुष्ट, दाम्भिक जो दुर्जन है ?
अनुज जिसका दुःशासन है,
प्रकट जिसका पामरपन है ?
भाइयों को भिक्षुक करके
बना नृप उनका धन हरके !

[ १३ ]

मानता हूँ, तू है नामी,
किन्तु कुल-काल, कुपथगामी।
आज इस पृथ्वी का स्वामी
बना फिरता है तू कामी !
पकड़ रखना तू इसका हाथ
सती होगी यह तेरे साथ !

[ १४ ]

मूढ़, तुझ-से कितने भूपाल
हुए, हैं, होंगे, विपुल विशाल।
किन्तु सबके पीछे है काल,
रहा इसका ऐसा ही हाल।
बहुत है यही, कहूँ क्या और
कि देगी तुझको भी यह ठौर।

[ १५ ]

तुझे है लगा राज्य का रोग,
इष्ट है अपना ही भू-भोग;
कि भाई हैं जो पाण्डव लोग,
सह्य उनका भी नहीं सुयोग।
किन्तु है भू पर सबका भाग,
करेंगे जिसे न तृण भी त्याग।

[ १६ ]

समय है अब भी चेत अचेत,
नहीं तो उजड़ जायगा खेत।
धर्म्म-पथ धर कर धैर्य्य-समेत,
लौट जा जीवित नृपति-निकेत !
हुआ था यद्यपि मुझको रोष,
क्षमा करता हूँ तेरा दोष।"

[ १७ ]

"तुझे तो पर मैं दूँगा दण्ड,
कि कोई भी हो तू पाषण्ड !
सँभल, अब यह मेरा कोदण्ड
छोड़ता है चञ्चल शर चण्ड।"
बाण यों कहते कहते जोड़,
दिया झट दुर्योधन ने छोड़ !

[ १८ ]

किये कर्णादिक ने भी वार,
चित्ररथ सँभला किसी प्रकार।
और बोला—"धिक् पापाचार !
दण्ड ही है तेरा उपचार।"
न करके उसने भी विक्षेप,
किया सम्मोहन-शर-निक्षेप ।

[ १९ ]

शीघ्र उस शर का पड़ा प्रभाव,
हुआ सब कौरव-दल हतहाव ।
चढ़ा तब गन्धर्वों को चाव,
उन्होंने किया विकट वर्ताव।
कि सारे शूरों को पकड़ा,
विमानों से बाँधा, जकड़ा !

[ २० ]

कौरव-स्त्रियाँ देख यह हाल,
पीटने लगीं वक्ष या भाल ।
विकल थे कौरव क्रुद्ध कराल,
सिंह ज्यों तोड़ न पाकर जाल ।
हुआ कातर-कोलाहल-नाद,
शिविर तक पहुँचा यह संवाद ।

[ २१ ]

वहाँ थे वृद्ध सचिव या दास,
व्यर्थ था उनका रण-प्रयास ।
विवश होकर, लेकर निश्वास,
चले वे धर्म्मराज के पास।
किन्तु लज्जित थे मन मन मे,
पुकारें और किसे वन में !

[ २२ ]

भाइयों-सहित द्रौपदी-सङ्ग,
पार्श्व में रक्खे चाप-निषङ्ग,
सुना कर सुन्दर कथा-प्रसङ्ग,
दिखाते हुए धर्म्म के अङ्ग,
यज्ञ-वेदी के सम्मुख शान्त,
युधिष्ठिर बैठे थे विश्रान्त।

[ २३ ]

बिछे थे नीचे मृदु मृगचर्म,
सुनो, उनकी वाणी का मर्म—
"करें यदि अन्य मनुज दुष्कर्म,
तजें तो हम क्यों अपना धर्म ?
धैर्य्य ही धर्म-परीक्षा है,
वही वीरों की दीक्षा है।

[ २४ ]

राम ने राज्य-विभव छोड़ा,
उन्हे था वन मे दुख थोड़ा ?
भरत ने भी निज मुख मोड़ा,
धर्म्म-धन ही सबने जोड़ा।
सहेंगे दुख हम भी धर्म्मार्थ,
पुण्य ही तो है परम पदार्थ।

[ २५ ]

पाप का क्षणिक प्रभाव विलोक,
लोभ यदि सके न कोई रोक
शोक, तो उसकी मति पर शोक !
बना क्या, बिगड़ा जब परलोक ?
विजय है वही कि सब संसार
करे पीछे भी जय जयकार।

[ २६ ]

धर्म क्या है इतना असमर्थ
कपट जो करे प्रगति के अर्थ ?
अर्थ हो तब तो हुआ अनर्थ,
पुण्य का होना ही है व्यर्थ !
शोक मे ही तब तो सुख हो,
हमे फिर क्यों दुख मे दुख हो ?

[ २७ ]

सुयोधन से उसके अनुसार
करें यदि हम भी दुर्व्यवहार,
रहा हममे भी फिर क्या सार ?
करो कुछ इसका तुम्हीं विचार।
हमारा-उसका तो है नाम,
किन्तु है पुण्य-पाप-संग्राम।"

[ २८ ]

"नियम का पालन किसके सङ्ग ?"
प्रश्न है कृष्णा का सव्यङ्ग्य ।
"किन्तु वह है आत्मा का अङ्ग,
करें हम कैसे उसका भङ्ग ?
नियम ही अपना तोड़ा जाय,
मेघ भी बरसें फिर क्यों, हाय !"

[ २९ ]

अचानक हुआ करुणचीत्कार—
"दुहाई धर्म्मराज के द्वार,
कहें कैसे, हे परमोदार,
बचाओ, अपना कुरु-परिवार ।"
चौंक कर पाण्डव खड़े हुए,
सचिव थे पैरों पड़े हुए !

[ ३० ]

"विजित हैं बन्धु आपके सर्व,
उन्हे हैं बाँध चुके गन्धर्व।
शकुनि, कर्णादिक का भी गर्व
हो गया रण मे सहसा खर्व।"
शत्रुओं का सुन यों अपकर्ष
वृकोदर बोले शीघ्र सहर्ष—

[ ३१ ]

"शूर-मद था उनको भरपूर,
हुआ वह आज अचानक चूर।
चलो, हम सबके काँटे क्रूर
हुए ऊपर के ऊपर दूर!
लड़ें उनके पीछे हम क्यों?
करें प्रतिकूल परिश्रम क्यों?

[ ३२ ]

चले थे हमे कुढ़ाने को,
हमारी हँसी उड़ाने को।
जायँ हम उन्हे छुड़ाने को—
कि बैठें हृदय जुड़ाने को ?
वीर वे और बली भी है,
करें छल ही कि छली भी हैं !

[ ३३ ]

कहो उनसे, अब धैर्य्य धरें
विमानों मे विचरें, न डरें ।
जायँ, सुरपुर की सैर करें,
स्वर्ग का भी साम्राज्य हरें ।
स्वर्ग यदि न भी मिलेगा हाल,
नरक कोई न सकेगा टाल !"

[ ३४ ]

भीम के ऐसे भाव विलोक,
हुआ पाण्डव-पति को अति शोक ।
सके वे और न मन को रोक,
और यों बोले उनको टोक—
"भीम, शरणागत का अपमान !
कहाँ है आज तुम्हारा ज्ञान ?

[ ३५ ]

कौरवों ने जो अत्याचार—
किये हैं हम पर वारंवार,
करेंगे उनका हमीं विचार,
नहीं औरों पर इसका भार ।
क्रूर कौरव अन्यायी हैं,
हमारे फिर भी भाई हैं ।

[ ३६ ]

जहाँ तक है आपस की आँच,—
वहाँ तक वे सौ हैं, हम पाँच।
किन्तु यदि करे दूसरा जाँच,
गिने तो हमे एक सौ पाँच ।
कौन हैं वे गन्धर्व गँवार
करें जो आकर यह व्यवहार ?

[ ३७ ]

वीरता इसे नहीं कहते—
कि हम-से पाँच पाँच रहते,
हमारे भाई यों बहते,
और हम रहें इसे सहते।
दण्ड उनको देने के अर्थ
नहीं है क्या हम स्वयं समर्थ ?

